अमायीय वर्णों की शक्ति छिपी रहती है । कला आदि का वर्णन आगे किया जायगा ।

पाँच कलाएँ—

कश्मीर के त्रिकशास्त्र में जिस प्रकार तत्त्वों की संख्या तीन मानी गई है और वे हैं—(१) नर ( जीव और जड़ तत्त्व ) (२) शक्ति तथा (३) शिव; उसी प्रकार वहाँ पर छत्तीस तत्त्वों का वर्गीकरण भी दो प्रकार से किया गया है—(१) पञ्च-कलात्मक (२) अण्डचतुष्टयात्मक । तत्वों के सूक्ष्म रूपों को कला कहते हैं और स्थूल रूपों को भुवन । एक-एक कला प्रायः कई भुवनों को व्याप्त करके रहती है । ये कलायें निम्नलिखित हैं—

१. निवृत्तिकला—यह पृथिवीतत्त्व को व्याप्त करके रहती है ।

२. प्रतिष्ठाकला—जलतत्त्व से लेकर प्रकृतितत्त्व तक के प्रपञ्च को व्याप्त करके रहने वाली कला का नाम प्रतिष्ठाकला है ।

३. विद्याकला—पुरुषतत्त्व से मायातत्त्व तक व्यापक भाव से ठहरने वाली कला को विद्याकला कहते हैं ।

४. शान्ताकला—शुद्ध विद्या से लेकर शक्तितत्त्व तक व्याप्त होकर ठहरने वाली कला को शान्ताकला की संज्ञा दी गयी है ।

५. शान्त्यतीताकला—उपर्युक्त कला के भी पार जाकर ठहरी हुई शिवतत्त्व रूपी कला को शान्त्यतीताकला के नाम से विभूषित किया गया है ।

अण्डचतुष्टय—

**ब्रह्माण्ड**—निवृत्तिकला का दूसरा नाम ब्रह्माण्ड है । एक सूर्य और उसके परि-वार तथा तारे, पर्वत, समुद्र आदि को मिलाकर एक ब्रह्माण्ड कहा जाता है । इसके अधिष्ठातृदेव ब्रह्मा होते हैं । इस ब्रह्माण्ड में पृथ्वीलोक वरुणलोक आदि कई लोक-लोकान्तर होते हैं । जिस प्रकार इस पार्थिवलोक में वर्त्तमान हमलोगों के शरीर में पृथ्वीतत्त्व की प्रधानता है उसी प्रकार वरुणलोक आदि में रहने वालों का शरीर जल आदि की प्रधानतावाला होता है । इस प्रकार एक ब्रह्माण्ड की रचना समझनी चाहिये । मनुष्यों का एक वर्ष देवताओं का एक दिन और देवताओं के चौदह करोड़ चालीस लाख वर्षों का ब्रह्मा का एक दिन होता है । इस हिसाब से ब्रह्मा की आयु एक सौ वर्ष की होती है । जब एक ब्रह्मा मरते हैं तब एक ब्रह्माण्ड नष्ट होता है । इसी एक ब्रह्माण्ड का नष्ट हो जाना पुराणों में वर्णित महाप्रलय कहलाता है ।

**प्राकृताण्ड**—प्रतिष्ठाकला को प्राकृताण्ड कहते हैं । जिस प्रकार एक पपीते या गूलर के फल के अन्दर अनेक बीज होते हैं । उसी प्रकार एक प्राकृताण्ड के अन्दर

असंख्य ब्रह्माण्ड छिपे होते हैं। इस प्राकृताण्ड के अधिष्ठातृदेव विष्णु होते हैं। विष्णु के आधिपत्य में अनन्त ब्रह्मा ब्रह्माण्डों की सृष्टि करते रहते हैं। ब्रह्मा की आयु का एक सौ वर्ष विष्णु की आयु का एक दिन होता है। और इस प्रकार एक प्राकृताण्ड के अधिष्ठाता विष्णु की आयु एक सौ वर्ष की होती है। जब एक विष्णु मरते हैं तब एक प्राकृताण्ड का प्रलय होता है।

**मायाण्ड**—विद्याकला को मायाण्ड कहते हैं। जिस प्रकार एक पपीते या गूलर के वृक्ष में असंख्य पपीते या गूलर के फल लटकते रहते हैं उसी प्रकार एक मायाण्ड में अनन्त प्राकृताण्ड लटके होते हैं। इस मायाण्ड के अधिष्ठातृदेव रुद्र होते हैं। विष्णु की एक सौ वर्ष की आयु का रुद्र का एक दिन होता है। एक रुद्र के अधीन असंख्य विष्णु असंख्य प्राकृताण्ड को संभाले हुए हैं। जब एक रुद्र मरते हैं तो एक मायाण्ड का प्रलय होता है।

**शाक्ताण्ड**—शान्ताकला को शाक्ताण्ड कहते हैं। मायाण्ड या मायाराज्य के ऊपर चिन्मय, शुद्धसत्त्वमय, आनन्दमय, कालातीत, विशुद्ध महामाया का राज्य है। यह राज्य भी पूर्वोक्त तीन अण्डों के समान अण्डरूप में ही कल्पित है। यह अण्ड अत्यन्त विशाल है जिसमें धूल के कण की भाँति असंख्य मायाण्ड तैरते रहते हैं। यही शाक्ताण्ड कहलाता है। इस चिन्मय शाक्ताण्ड के भीतर स्वरूपतः कोई विभाग न होने पर भी समझने के लिये इसमें परस्पर मिश्रित दो विभागों की कल्पना की गई हैं। एक भाग के अधिष्ठाता ईश्वर और दूसरे के सदाशिव हैं। ईश्वर परम शिव के तिरोधान या निग्रह शक्ति के तथा सदाशिव अनुग्रह शक्ति के प्रतीक हैं। अतः यह समझना चाहिये कि परमेश्वर के मुख्यकृत्य निग्रह और अनुग्रह के व्यापार इसी शाक्ताण्ड में होते रहते हैं।

जीव—

काश्मीर शैव दर्शन में जीव की धारणा विचित्र है। पञ्चमहाभूतमय स्थूल शरीर वाले इस जीव में बुद्धि अहंकार और मन से युक्त एक अन्तःकरण भी होता है। अन्तःकरण और पञ्चतन्मात्राओं को मिलाकर एक पुर्यष्टक बनता है। यही जीव का सूक्ष्म शरीर है। मृत्यु के उपरान्त जीव इसी सूक्ष्म शरीर के साथ रहता है। इसके भीतर प्राणशक्ति भी होती है। यह ईश्वरीय शक्ति है जो जीव और विश्व दोनों में काम करती है। मानव के भीतर कुण्डलिनी शक्ति भी रहती है जो सुप्तावस्था में पड़ी रहती है। इन सबका केन्द्रभूत शिव या चैतन्य है। यही चैतन्य आणव मल के कारण अणु या जीव कहलाता है।

बन्धन—

शैवदर्शन की दृष्टि में सब कुछ स्वयं परमेश्वर ही है। विद्या-अविद्या, द्वैत-अद्वैत, बन्धन-मोक्ष आदि की कल्पना केवल व्यावहारिक है। यह द्वन्द्व तथा अन्य समस्त आभासों का व्यवहार उस परमेश्वर के स्वातन्त्र्य का विलासमात्र है। उस विलास के दो मुख्य भाग होते हैं—एक पूर्वाङ्ग या पूर्वपक्ष और दूसरा उत्तराङ्ग का उत्तरपक्ष।[1] यह द्वन्द्व उसका पूर्वपक्ष है फलतः बन्धन भी पूर्वपक्ष ही है।

जीव का बन्धन जन्मजात अख्याति या अविद्या के कारण है। यह अविद्या जीव का आणव मल है जिसके द्वारा सर्वव्यापी चैतन्य एक अणु या परिसीमित दशा में आ जाता है। यह दशा उसकी इच्छाशक्ति के संकोच के कारण होती है। इसी अविद्या या संकोच के कारण जीव अपने को उस सर्वव्यापी चैतन्य से पृथक् अल्पज्ञानक्रियाशक्ति से युक्त समझता है।

शैवदर्शन में बन्धन का लक्षण अज्ञान है। यह अज्ञान ज्ञानाभाव नहीं अपितु ज्ञान का संकोच है। इस अज्ञान के दो आश्रय होते हैं जिनके कारण यह अज्ञान दो प्रकार का हो जाता है। प्रथम तो आणव आदि मलों का पात्रभूत यह पुरुष या जीव होता है। यह मल ही उस जीव का अज्ञान होता है। अज्ञान का दूसरा आश्रय होता है—पुरुष की बुद्धि। पौरुष अज्ञान से प्रभावित जीव की बुद्धि ज्ञानसंकोच का आश्रय बनकर तदनुसार ही अशुद्ध विकल्पों की कल्पना करती रहती हैं। वस्तु को शिवरूप समझना शुद्धविकल्प और प्रमेयरूप में समझना अशुद्ध विकल्प कहलाता है। अशुद्ध विकल्पों को करते रहने का यह स्वभाव पुरुष का बौद्ध अज्ञान है। बौद्ध अज्ञान समझ का अज्ञान है, पौरुष अज्ञान मूल अज्ञान हैं। मानव का सारा व्यवहार मूल अज्ञान के आधार पर होता है। बौद्ध अज्ञान या लौकिक दृष्टि से जिसे ज्ञान कहा जाता है केवल कहने-सुनने, पढ़ने-लिखने, समझने-समझाने आदि के काम आता है। ये दोनों प्रकार के अज्ञान बन्धन है।

मोक्ष—

काश्मीर शैवदर्शन में मोक्ष का अर्थ है—अपने वास्तविक स्वरूप की प्रत्यभिज्ञा।[2] दूसरे शब्दों में अकृत्रिम अहंविमर्श का उदय ही मोक्ष है। यह एक अव्यवहित अपरोक्षानुभूति है। जब इस प्रकार की अनुभूति होती है तभी अपने

---

१. पूर्वपक्षतया येन विश्वमाभास्य भेदतः।
अभेदोत्तरपक्षान्तर्नीयते तं स्तुमः शिवम्॥ ( ई० प्र० वि० १.२.१. )

२. मोक्षो हि नाम नैवान्यः स्वरूपप्रथनं हि तत्। ( तं० आ० १ )

वास्तविक स्वरूप का बोध होता है और यही मोक्ष है। वास्तविक शुद्ध अहंविमर्श का लाभ होने से शिवचेतना का उदय होता है जिसमें सारा विश्व शिवमय या शुद्ध अहंमय प्रतीत होता है। ऊपर जिस बौद्धज्ञान की चर्चा की गयी है वह केवल व्यवहार के लिये है। पौरुष अज्ञान के नाश का स्वरूप पौरुष ज्ञान है। यह पौरुषेय ज्ञान तब तक प्राप्त नहीं होता जब तक कार्म, मायीय और आणव मलों को धोया न जाय। ये मल केवल गुरुकृपा से ही धुले जा सकते हैं। प्रत्यभिज्ञादर्शन के अनुसार सर्वोच्च आनन्द जगदानन्द है जिसमें सारा विश्व चित् या शिव प्रतीत होता है। यह आनन्द या मोक्ष, तर्क या बौद्धिक आतिशबाजी से मिलने वाला नहीं है, इसके लिये गुरुकृपा या शक्तिपात या अनुग्रह चाहिये। गुरु के द्वारा सिखाये गये रहस्यमय उपायों के अभ्यास से ये मल धीरे-धीरे शिथिल होकर शनैः शनैः पूर्णतया धुल जाते हैं।

शक्तिपात—

परमशिव यह जानते हैं कि किस प्राणी को किस समय किस प्रकार के साधन-मार्ग द्वारा कितनी तीव्र गति से चरम लक्ष्य की ओर चलकर अन्तिम छोर पर पहुँचना है। इसलिये वे जिसको जैसी अन्तःप्रेरणा देते हैं वह वैसे ही चलता है। परमशिव द्वारा दी गई इस अन्तःप्रेरणा को शक्तिपात कहते हैं। यह शक्तिपात मुख्यतया तीन प्रकार का होता है—तीव्र, मध्य और मन्द। जो जीव पूर्वजन्म के संस्कारवश उन्नत अवस्था को प्राप्त हुए रहते हैं वे तीव्र शक्तिपात के अधिकारी होते हैं। उन्हें बिना किसी साधना के मोक्षलाभ हो जाता है। जो जीव अपेक्षाकृत कम विकसित होते हैं वे मध्य शक्तिपात के पात्र होते हैं। मोक्ष के लिये उन्हें किसी गुरु की आवश्यकता होती है। उस गुरु से दीक्षा प्राप्त कर वे साधक साधना करते हैं और उचित समय पर मुक्त हो जाते हैं। जो जीव सबसे कम विकसित होते हैं उनके ऊपर मन्द शक्तिपात होता है। इस शक्तिपात से उनके अन्दर आध्यात्मिक मार्ग, साधना और मोक्षलाभ के लिये उत्कण्ठा जाग्रत होती है और वे भी साधना द्वारा इस जन्म या जन्मान्तर में मोक्ष प्राप्त कर लेते हैं।

ऊपर जिन तीन प्रकार के शक्तिपातों की चर्चा की गई है उनमें से प्रत्येक के पुनः तीव्र मध्य और मन्द भेद से तीन-तीन भेद होते हैं। इस प्रकार कुल नव भेद हुए। इन नव प्रकार के शक्तिपातों में भी प्रत्येक की गति त्वरित मध्य और मन्द होती है। अतः गतिभेद के कारण शक्तिपात के सत्ताईस भेद हो जाते हैं। फिर उनमें भी अनन्त प्रकार का वैचित्र्य होता है तभी इस संसार की लीला अतिविचित्र है। सिद्धान्ततः यह समझना चाहिये कि प्रत्येक प्राणी किसी न किसी शक्तिपात के

अन्दर रह रहा है। चूंकि सब कुछ स्वयं शिव ही है अतः पारमार्थिक दृष्टि से स्व और पर ऐसा विभाग उनकी दृष्टि में नहीं है ; इस कारण उनके शक्तिपात में वैषम्य नैर्घृण्य आदि दोष नहीं रहते ऐसा आचार्य अभिनवगुप्त का सिद्धान्त है।

शैवीसाधना—

**मल**—काश्मीर शैवदर्शन में मल का अर्थ है—अज्ञान।[1] अज्ञान का अर्थ ज्ञानाभाव नहीं अपितु संकुचित या अधूरा ज्ञान है। जिस भूमिका में आत्मा के ज्ञान-संकोच का स्फुट आविर्भाव हो जाता है उस भूमिका में वह संकोच मल कहलाता हैं। यह मल या अज्ञान सूक्ष्मतर आकार में प्रकट होकर सृष्टि क्रम में आगे-आगे विकास को प्राप्त करता हुआ विकास की तीन भूमिकाओं में तीन मलों का रूप धारण करता है। ये तीन मल हैं—आणव, मायीय और कार्म। अणु का अर्थ है—छोटा या संकुचित। जब परमेश्वर अपनी पूर्णता और शुद्धसंवित्स्वरूपता को भूलकर संकुचित होता हुआ संकुचित वस्तु को ही अपना आप समझ बैठता हैं तो वह आणव मल से युक्त हो जाता है। ज्ञान तथा क्रिया के द्विविध संकोच से आणव मल भी दो प्रकार का होता है।[2] जब कोई प्रमाता अपने वास्तविक विलास की लीला के प्रभाव से संसार को परमेश्वर को तथा अन्य प्राणियों को अपने से भिन्न समझने लगता है तब प्रमाता के भेदमय दृष्टिकोण का यह संकोच मायीय मल कहलाता है।[3] संकोच के विकास के कारण जीव को जब अपने किये गये विशेष कर्मों के प्रति अपनी कर्त्तृता का अभिमान हुआ करता है फिर उन कर्मों के संस्कार का भी वह पात्र बना रहता है उससे उसमें परिमित कर्मों की वासनायें भी छायी रहती हैं और ये वासनायें उसे भिन्न-भिन्न योनियों में जन्म लेने को बाध्य करती हुई संसार के चक्कर में फँसाये रखती हैं तो यह संकुचितकर्त्तृत्व का अभिमान तथा यह कर्म-वासना जीव का कार्म मल कहलाता है।[4] शैवी साधना इन्हीं मलों से मुक्ति पाने का मार्ग है।

---

१. मलमज्ञानमिच्छन्ति संसाराङ्कुरकारणम्। ( मा० वि० तं० १.२३ )

२. स्वातन्त्र्यहानिर्बोधस्य स्वातन्त्र्यस्याप्यबोधता।
द्विधाऽऽणवं मलमिदं स्वस्वरूपापहानितः॥ (ई० प्र० २.२.४ )

३. भिन्नवेद्यप्रथाऽत्रैव मायाख्यं....( ई० प्र० २.२.५ )

४. एवमेवैतदायुष्मंस्तथा ह्येवं विजानताम्।
न किञ्चन फलं क्वापि शुभाशुभसमुद्भवम्॥
इत्थं ये तु न जानन्ति भुञ्जते तेऽविपश्चितः।
तदेव कर्मसंज्ञं तु मलमज्ञानमूलकम्॥ ( मा० वि० वा० १–३१४–३१५ )

**समावेश**—जिस अवस्था में जीव अपनी परतन्त्रसत्ता की परतन्त्रता को दबा लेता है और अपने में शिवरूपता को समाविष्ट कर लेता है, अर्थात् अपने भीतर अटल शिवात्मकता को ले आता है उस अवस्था को समावेश कहते हैं ।[1] यह एक विशेष प्रकार का अभ्यास है । तीव्र इच्छाशक्ति के निर्विकल्पक प्रयोग से तथा सुदृढ़ कल्पनामय भावना के सविकल्पक प्रयोग से इसकी प्राप्ति होती है । सिद्ध योगी इच्छाशक्ति के प्रयोग से इसे तत्काल प्राप्त कर लेते हैं । यह निम्नलिखित रूप से मुख्यतया चार प्रकार का होता है—

१. **अनुपाय**—जब गुरु किसी उत्कृष्टतर अधिकारी को—'तुम प्रकाशपरिपूर्ण स्वयं शुद्धसंवित् हो; समस्त उपाय तुम्हारी अपेक्षा मलिन हैं; वे तुम्हें प्रकाशित नहीं कर सकते । अतः बिना किसी उपाय के अपने अन्दर स्वयं परमेश्वरता का विमर्श करो ।'—ऐसा उपदेश सुनकर शिष्य, गुरु के अनुग्रह, दृष्टिपात, हस्तस्पर्श, दिये गये भोज्यपदार्थ के खाने इत्यादि से शिवभाव के समावेश का अनुभव करने लगता है । यही अनुपाय समावेश है । इसे आनन्दयोग भी कहते हैं । यह सर्वोत्तम योग है ।

**शाम्भव उपाय**—इस उपाय का दूसरा नाम इच्छायोग, इच्छोपाय या अभेदोपाय है । इसमें शरीर मन, बुद्धि या प्राण के द्वारा कोई साधना नहीं की जाती क्योंकि उस अवस्था में चित्त का भी प्रायः लय हो हो जाता है । यहाँ सभी क्रियायें शान्त रहती हैं और चित्त निश्चल रहता है । इस अचल स्थिति में रहकर स्वयं अपने में ही–स्वस्थिति में ही–ठहरने का अभ्यास किया जाता है । फलस्वरूप शिवभाव का अपने में झट समावेश हो जाता है ।[2] यही शाम्भवोपाय है । इसकी पूर्णपरिपक्वता अनुपाय की पृष्ठभूमि होती है ।

इस शाम्भवोपाय का एकप्रकार और है । जिसमें इच्छाशक्ति को ज्ञानशक्ति की थोड़ी सी सहायता मिलती है । इस साधना में यह विमर्श करना होता है कि 'यह समस्त जगत् मुझमें प्रतिबिम्बित होकर ठहरा है । यह प्रतिबिम्ब मेरे से अतिरिक्त दूसरा कुछ नहीं है ।'—ऐसा विमर्श करते हुए ही अपनी भिन्न-भिन्न शक्तियों के इस प्रतिबिम्बन का साक्षात् अनुभव करना होता है । उन शक्तियों का आकार इस अभ्यास में 'अ' से लेकर 'ह' तक की वर्णमाला, जिन्हें मातृका कहते हैं, के रूप में अभिव्यक्त हो उठता है और उनके प्रतिबिम्ब शिव से लेकर पृथ्वी तक के समस्त

---

१. मुख्यत्वं कर्त्तृतायाश्च बोधस्य च चिदात्मनः ।
शून्यादौ तद्गुणे ज्ञानं तत्समावेशलक्षणम् ॥ ( ई० प्र० ३. २. १२ )

२. अकिञ्चिच्चिन्तकस्यैव गुरुणा प्रतिबोधितः ।
जायते यः समावेशः शाम्भवोऽसावुदाहृतः ॥ ( मा० वि० तं०२.२३ )

तत्त्वों के रूप में प्रकट हो जाते हैं। सोलह स्वर वर्ण शिवभाव के ही विविध चमत्कृत रूप हैं। आरोहावरोह क्रम से इन्हीं स्वरव्यंजनरूप मातृकाओं के अभ्यास के द्वारा समस्त जगत् की अपरोक्षानुभूति होती है और आगे चलकर ये मातृकायें ही शिव और शक्ति के सामरस्य के रूप में अभेदभाव से स्वयं अपनी ज्योति से चमकती हुई स्वयं प्रकाशित हो जाती हैं। इन मातृकाओं के साक्षात्कार का अभ्यास व्युत्क्रम से भी होता हैं जिसमें अभ्यास को 'न' से प्रारम्भ करते हैं और 'फ' पर उसकी समाप्ति करते हैं। इस प्रकार मातृका अक्षुब्ध और मालिनी क्षुब्ध वर्णमालायें हैं। उपर्युक्त दोनो प्रकार की वर्णमालायें परमेश्वर की विशेष शक्तियों की अभिव्यंजिका हैं। इनके अभ्यास को भी शाम्भवोपाय कहा जाता है।

शाक्तोपाय—शाक्तोपाय को शाक्तयोग, ज्ञानयोग, ज्ञानोपाय, भावनोपाय या भेदाभेदोपाय नाम दिया गया है। इस योग में शुद्ध विकल्पात्मक ज्ञान का अभ्यास करना पड़ता है। 'मै शुद्धसंवित्, सर्वतः परिपूर्ण, विश्वमय, विश्वाधार, विश्वाप्लुत हूँ। समस्त जागतिक प्रपञ्च मेरी ही शक्तियों की चित्रमयी अभिव्यक्ति है।'—यह भावना ही शुद्ध विकल्प है।[1] संक्षेप में यह जानना चाहिये कि शुद्धविद्या के अनुकूल जो कोई विकल्पज्ञान हो उसका पुनः पुनः अभ्यास हो ज्ञानयोग है। इस अभ्यास से शुद्धविकल्पात्मक ज्ञान साधक की बुद्धि पर इतनी दृढता से आरुढ हो जाता है कि उसकी सत्यता पर उसे अपने और मातापिता के बीच वर्त्तमान सम्बन्ध जैसा पक्का विश्वास हो जाता है। शाम्भवोपाय में साधना निरालम्ब होती है इस योग में चित्त सालम्ब होता है। उपर्युक्त शुद्धविकल्पात्मक ज्ञान को चित्त पर अंकित करने के विविध प्रकार हैं जिनके प्रतीकात्मक अथवा पारिभाषिक नाम याग, होम, व्रत, योग आदि हैं। यह शाक्तोपाय परिपक्व होने पर शाम्भवोपाय की पृष्ठभूमि बन जाता है।

**आणवोपाय**—इस उपाय के दूसरे नाम आणवयोग, क्रियायोग, क्रियोपाय भेदोपाय आदि हैं। अत्यधिक मल के कारण जो साधक शाम्भव और शाक्त उपायों के योग्य नहीं होते, काश्मीर शैवदर्शन के त्रिक आचार में उनके लिये आणवोपाय का उपदेश किया गया है। इसमें चित्त को अपने से भिन्न किसी भी वस्तु या अनेक वस्तुओं पर स्थिर कर भावना के द्वारा उन वस्तुओं को आत्मपरमेश्वर के रूप में समझने का अभ्यास किया जाता है। इसमें प्रमय वस्तु के प्रति धारणात्मक क्रिया का ही अंश प्रधान रहता है और ज्ञान का अंश अप्रधान होकर रहता है। इस

---

१. उच्चाररहितं वस्तु चेतसैव विचिन्तयन्।
यं समावेशमभ्येति शाक्तः सोऽत्राभिधीयते ॥ ( मा० वि० तं० २.२२ )

उपाय में अपने स्वरूप और अपने स्वभाव से भिन्न जो पदार्थ चित्त के आलम्बन बनते हैं वे मुख्यतया चार होते हैं–(१) साधक की बुद्धि। (२) साधक के प्राण (३) साधक का शरीर। (४) बाह्य प्रमेयजगत्। इस ध्यानयोग नामक आणवोपाय में साधक पहले प्रमाता प्रमेय और प्रमाण इन तीनों को भावना द्वारा संघट्टात्मक एकरूपता में देखता है। बाद में भावना द्वारा तीनों का एक रूप में साक्षात्कार करना पड़ता है[१] इस योग की परिपक्व अवस्था से शाक्तयोग साधना की योग्यता प्राप्त हो जाती है।

शाक्त दृष्टि—

परमशिव की परमेश्वरता के, विश्वोत्तीर्ण और विश्वमय, दो रूप हैं—यह पहले कहा जा चुका है। विश्वोत्तीर्णता परमशिव की अचलत्ता और कूटस्थता आदि होती है जबकि विश्वमयता उसकी स्पन्दमानता चलत्ता ईश्वरत्ता आदि हैं। इन दोनों प्रकारों की अस्तिता का अनुपम और परिपूर्ण सामरस्य ही परमशिव या परमेश्वर होता है। किसी भी दशा में न तो शिव शक्ति से रहित है और न शक्ति ही शिव से शून्य है।[२]

शिव की तीन भूमिकायें हैं—अभेद, भेदाभेद और भेद। इन्हीं तीन भूमिकाओं में शिव का अवरोहण और आरोहण होता रहता है। जिस स्वभावभूत शक्ति से वह अपनी इस लींला का सम्पादन करता है वह शक्ति मानो शिव का मुख है।[3] इसलिये शिव की जो कोई भी उपासना की जाय वह उसकी किसी न किसी शक्ति की उपासना होती है। उपासना का लक्ष्य बनने वाली समस्त देवतायें पारमेश्वरी शक्ति के ही भिन्न भिन्न व्यक्त रूप होते हैं। परिपूर्ण परमेश्वर में एक ओर परम शिव तत्त्व है और दूसरी ओर वह चित् शक्ति भी कहलाता है। इस प्रकार शिवतत्त्व आनन्दशक्ति और शक्ति तत्त्व इच्छाशक्ति का दूसरा नाम है।[४]

उस परमेश्वर की मुख्य शक्तियाँ पाँच हैं—चित्, आनन्द, इच्छा, ज्ञान और क्रिया। आचार्य सोमानन्द की शाक्त दृष्टि के अनुसार इनमें से चित् और आनन्द

---

१. उच्चारकरणध्यानवर्णस्थानप्रकल्पनैः ।
यो भवेत् स समावेशः सम्यगाणवमुच्यते ॥ ( मा० वि० तं० २.११ )

२. न शिवः शक्तिरहितो न शक्तिर्व्यतिरेकिणी। ( शि० दृ० ३.२ )

३. शक्त्यवस्थाप्रविष्टस्य निर्विभागेन भावना ।
तदाऽसौ शिवरूपी स्याच्छैवीमुखमिहोच्यते ॥ ( वि० भै० २० )

४. तदेवं प्रसृतो देवः कदाचिच्छक्तिमात्रके ।
बिभर्ति रूपमिच्छातः.... .... .... .... ॥ ( शि० दृ० १.२९-३० )

का सामरस्य परमेश्वर का स्वरूप है; इच्छा उसका स्वभाव है और ज्ञान तथा क्रिया उसके स्वभाव का विकास या फल हैं। ये मुख्य पाँच शक्तियाँ ही शिव के पाँच मुख हैं। परम शिव की इन अन्तरंग शक्तियों के स्पदन से ही उसी के भीतर सदैव शिवतत्त्व से लेकर महामाया तक के तत्त्वों के, शिवनाथ से लेकर अनन्तनाथ तक के तत्त्वेश्वरों के और शाम्भव प्राणियों से लेकर मन्त्र प्राणियों तक के प्रमातृवर्गों के उदय और प्रलय अविरत गति से होते ही रहते हैं। यही कारण है कि इस शुद्ध सृष्टि के स्रष्टा और संहर्त्ता स्वयं परमशिव ही बने रहते हैं।

**विद्या**—विद्या परमेश्वर की छठीं शक्ति है। शैवदर्शन में विद्या के दो रूप हैं—शुद्ध विद्या और अशुद्ध विद्या। भेदमय प्रमातृप्रमेयप्रपञ्च में भी जो 'अहम् इदम्' इस प्रकार की अभेद दृष्टि है उसका नाम शुद्ध विद्या है। मन्त्रमहेश्वर, मन्त्रेश्वर आदि की यही दृष्टि होती है। जीव की वह संकुचित शक्ति, जिसके द्वारा वह अपने से भिन्न प्रमेय विषयों को जानता है, अशुद्ध विद्या कहलाती है। इस प्रकार शैव दर्शन में अविद्या या अज्ञान नाम की कोई चीज नहीं है।

**महामाया**—शुद्ध विद्या से कुछ निम्न स्तर की पारमेश्वरी शक्ति का नाम महामाया है। यह परमेश्वर की सातवीं शक्ति है। विज्ञानाकल प्राणियों का यही अधिष्ठान है।

**माया**—अवरोह क्रम में परमेश्वर की आठवीं शक्ति का नाम माया है। यह वेदान्त की माया जैसी किसी ब्रह्म आदि की उपाधि नहीं अपितु परमेश्वर की अनिरुद्ध स्वातन्त्र्य शक्ति का दूसरा नाम है। इसी की महिमा से वह परमेश्वर होता है। इसी के स्पन्दन से शुद्धसृष्टि का अवभासन होता है। शिव के भीतर भेद के अवभासन के प्रति जो उन्मुखता होती है उसे भी मायाशक्ति कहा जाता है। भेदभूमिका में यही प्राणियों की भेददृष्टि बनकर मायामल का रूप धारण करती है। यही प्रमाता की स्वच्छप्रकाशता को छीनकर उसे जडता प्रदान करती है और यही अगली तत्त्वसृष्टि का उपादान कारण भी बनती है क्योंकि यही प्रथम जडतत्त्व होता है। परमेश्वर की माया शक्ति ही इस मायातत्त्व की सर्जिका है।

परमेश्वर की उपर्युक्त पाँच शक्तियों के अतिरिक्त इस भेदमय प्रपञ्च को चलाने वाली परमेश्वर की अनन्त शक्तियाँ हुआ करती हैं। इस भूलोक में जितनी मानव-संख्या है उससे बहुत अधिक परमेश्वर की इन शक्तियों की संख्या है। द्वादशकाली, अघोर, घोर और घोरतर शक्तियाँ सब उसी की निग्रह और अनुग्रह लीला को चलाने वाली हैं। इनके अतिरिक्त प्राणी की इन्द्रियों में काम करने वाली शैवी शक्तियों की भी कल्पना है। उन्हें इन्द्रियदेवता या करणेश्वरीचक्र कहते हैं।

उपसंहार—

काश्मीर शैवदर्शन का संक्षिप्त परिचय प्राप्त करने के बाद यह निष्कर्ष निकलता है कि यह दर्शन सिद्धान्तपक्ष और प्रयोगपक्ष दोनों दृष्टियों से पूर्ण विकास को प्राप्त सर्वाङ्गसम्पन्न दर्शन है। क्या वैदिक सम्प्रदाय के छ आस्तिक दर्शन और क्या चार्वाक आदि छ नास्तिक दर्शन, सभी में मनीषीवर्ग को कुछ न कुछ न्यूनता की अनुभूति सदा से होती रही है। निःश्रेयस् की प्राप्ति के लिये पंचविंशति तत्त्वों से लेकर एक आत्मतत्त्व के साक्षात्कार को हेतु मानने वाले आस्तिक दर्शनों की अनेक मार्गों वाली भूलभुलैया में फंसकर मानवमस्तिष्क अपने को खोया खोया सा अनुभव करता है। इसके अतिरिक्त भारतीय दर्शनों का सिद्धान्त पक्ष इतने उच्च आदर्शों की स्थापना करता है कि पहले तो उनको व्यवहार में लाना ही दुष्कर है; और यदि तुष्यतु दुर्जनन्यायेन वे सिद्धान्त व्यवहार में आ भी जायें तो सांसारिक प्रगति में बाधा आने लगती हैं। काश्मीर शैवदर्शन इस प्रकार की दुर्बलताओं से अस्पृष्ट है। नवीं शती ईस्वी से लेकर ग्यारहवीं शती ई० के दो सौ वर्षों के अत्यल्प काल में पूर्ण विकास को प्राप्त होने वाले इस दर्शन में अनुभूति और तर्क दोनों दृष्टियों से किसी प्रकार की त्रुटि नहीं रह पायी है। इस दर्शन के आचार्यों के पास शास्त्रीय पाण्डित्य के साथ-साथ साधनाद्वारा उपलब्ध गम्भीर आध्यात्मिक अनुभूति का प्रचुर भण्डार भी था। अपनी दीर्घ आयु में संस्कृत वाङ्मय का साधिकार अध्ययन कर परिपक्व वय में हृदय और मस्तिष्क दोनों की परमोत्कृष्ट विभूतियों के साथ उन्होंने इस दर्शन का विकास अतीव सुन्दर सरल सुबोध और तर्कसंगत ढंग से किया। फलतः वैदिक और अवैदिक सभी दर्शनों की विसंगतियाँ यहाँ आकर सुसंगत हो गई।

भारतीय दर्शन के ऐसे रहस्य जो अब तक गूढ़ता की गुहा में निद्रित थे कश्मीर शैवदर्शन के घण्टानिनाद से उद्बुद्ध होकर जनमानस के सामने आ गये। तीनों गुणों का स्वभाव; इस स्वभाव का कारण, गुणों की उत्पत्ति तथा विकास और संसार, कर्म; अविद्या प्रभृति को सादिता अनादिता आदि को ग्रन्थियाँ काश्मीर शैवदर्शन में ही आकर खुलती हैं। संसार का मिथ्यात्व या सत्यत्व, देशकाल सम्बन्ध का स्वरूप, स्वभाव और मूलकारण आदि का युक्तियुक्त और समुचित प्रतिपादन इसी दर्शन में हो पाया है। समस्त विश्व ब्रह्माण्ड के बारे में यथार्थवाद की दृष्टि का आश्रय लेते हुए पाठक और साधक दोनों को जाग्रत् स्वप्न और सुषुप्ति के बीच से ले जाकर तुर्या की क्रमशः उच्च उच्चतर और उच्चतम भूमिका में पहुँचाना काश्मीर शैवदर्शन की अपनी विशेषता है। इसीलिये यह दर्शन वाद नहीं

बल्कि सिद्धान्त कहलाता है। काश्मीर शैवदर्शन का स्वातन्त्र्य सिद्धान्त ही सनातन सिद्धान्त है। न्यायवैशेषिक का आरम्भवाद, सांख्ययोग का परिणामवाद, व्याकरण और वेदान्त का विवर्त्त और आभासवाद ये सब परमेश्वर के स्वातन्त्र्य के विलास की भिन्न-भिन्न भूमिकाओं में ही अभिव्यक्त होते रहते हैं।

काश्मीर शैवदर्शन संसार को यथार्थ मानता है। अतः अभ्युदय और निःश्रेयस् दोनो इस दर्शन के उच्चतम लक्ष्य हैं। इस दर्शन की एक और विशेषता है, वह यह कि इस दर्शन का अधिकारी ऐसा कोई भी मानव हो सकता है जिसके हृदय में परमेश्वर के प्रति सच्ची भक्ति हो और तत्त्व की जिज्ञासा हो। देश, जाति, कर्म, समाज, परिवार आदि का बन्धन यहाँ नहीं है। इसीलिये आचार्य अभिनवगुप्त ने कहा है—'यस्य कस्य जन्तोरिति नात्र जात्याद्यपेक्षा काचित्'।[1] तथा तंत्रालोक में स्वयं शिव का भी वचन है—

न मे प्रियश्चतुर्वेदो मद्भक्तः श्वपचोऽपि वा।
तस्मै देयं ततो ग्राह्यं स च पूज्यो यथा ह्यहम्॥

१. ई० प्र० वि० ४. १. १८।

## शिवदृष्टि : प्रतिपाद्यविषय

शिवदृष्टि, त्र्यम्बकदर्शन, अद्वैत शैवदर्शन, पराद्वैतदर्शन, प्रत्यभिज्ञादर्शन इत्यादि अनेक संज्ञा वाले काश्मीर शैवदर्शन का मूल उत्स है। यह एक प्रकरण ग्रन्थ है। नवीं शती ईस्वी के उत्तरार्द्ध में वर्त्तमान आचार्य सोमानन्दनाथ ने इस ग्रन्थ के अन्त में स्वयं कहा है--

"करोमि स्म प्रकरणं शिवदृष्टचभिधानकम् ।"[1]

"तदेवमेतद् विहितं मया प्रकरणं मनाक् ।"[2]

'शिव' शब्द का अर्थ है—परमसत्ता और 'दृष्टि' शब्द का अर्थ है--दर्शन। इसप्रकार 'शिवदृष्टि' शीर्षक अद्वैत शैवदर्शन की उस सम्पूर्णता का द्योतक है जिसका साङ्गोपाङ्ग विवेचन इस ग्रन्थ में प्रस्तुत है। इस ग्रन्थ का एक दूसरा नाम 'त्र्यम्बका' भी है—

"एवमेषा त्र्यम्बकाख्या तेरम्बा देशभाषया
स्थिता शिष्यप्रशिष्याद्यैर्विस्तीर्णा मठिकोदिता ।"[3]

सम्पूर्णग्रन्थ श्लोकबद्ध है। रचना अनुष्टुप छन्द में है। शिवदृष्टि के ऊपर महामाहेश्वर उत्पलदेवाचार्य विरचित 'वृत्ति' नामक एक टीका चतुर्थ आह्निक के ७४ वें श्लोक तक ही उपलब्ध है। इसमें भी तृतीय आह्निक के ६ठें तथा ९वें श्लोकों; चतुर्थ आह्निक के २४ वें श्लोक से ३० वें श्लोक तक की टीका खण्डित अर्थात् अनुपलब्ध है। अभिनवगुप्तद्वारा रचित 'शिवदृष्टयालोचन' नामक एक और टीका की चर्चा काश्मीरसंस्करण की भूमिका में मिलती है पर वह अभी तक अनुपलब्ध है।

शिवदृष्टि सात आह्निकों में विभक्त है। उन आह्निकों के विषय निम्नलिखित हैं--

**प्रथम आह्निक**—समस्त पदार्थों में शिवतत्त्व ही स्फुरित है। उसकी इच्छा, ज्ञान, क्रिया रूपा तीन शक्तियाँ जब समरस अवस्था में रहती हैं तब यह उसकी चिद्रूपाह्लादस्वरूप, निर्विभाग, पर, विश्वोत्तीर्ण अवस्था होती है। अपने वैभव के

---

१. शि० दृ० ७. १२१।

२. वही ७. १२२।

३ वही ७. १२१।

आमोद से जब वह उल्लसित होता है तब उसकी वह स्थिति औन्मुख्य या उच्छूनता कहलाती है। इस उच्छूनता का किञ्चित् विस्तार ही उसकी इच्छाशक्ति है, ज्ञान और क्रिया उसी उल्लास के क्रमशः विस्तृत और स्थूलतर स्वरूप हैं। इच्छाशक्ति से वह स्वयं को रूपवान् बनाता है, ज्ञानशक्ति से सदाशिव, क्रियाशक्ति से ईश्वर और इसी प्रकार अपनी भिन्न-भिन्न शक्तियों से वह मन्त्रमहेश्वर आदि अवस्थाओं को प्राप्त होता है। उस प्रमोदात्मा परमशिव का यह कृत्य मात्र उसकी क्रीडा है। मूलतः सभी पदार्थ पूर्णशिवस्वरूप हैं। पर अपर आदि का भेद मात्र अविद्या के कारण है। नानात्मक होते हुए भी सब कुछ परमशिवस्वरूप होने के कारण सर्वथा सत्य है।

**द्वितीय आह्निक**—वैयाकरण लोग पश्यन्ती को ही परमतत्त्व या शब्दब्रह्म मानते हैं। सोमानन्द का कथन है कि पश्यन्ती इन्द्रियमात्र है। उसका पश्यन्ती नाम उसकी सकर्मक क्रियावत्ता को प्रदर्शित करता है। "अविभागा तु पश्यन्ती सर्वतः संहृतक्रमा" इत्यादि वचन सर्वथा असङ्गत हैं क्योंकि पश्यन्ती नाम और उक्त लक्षण दोनों परस्पर विसंगत हैं। पश्यन्ती स्फोटरूप भी नहीं है। सत्य तो यह है कि परमशिव की ज्ञानरूपा शक्ति, जो शैवमत में सदाशिव कहलाती है, वैयाकरण मत में पश्यन्ती है। जिस प्रकार विश्व के अन्य पदार्थ शिवस्वरूप हैं उसी प्रकार वागिन्द्रिय अर्थात् पश्यन्ती भी शिवरूप ही है। यही परमशिव बिन्दु रूप में परावाक्, अनन्त अक्रम नादरूप में पश्यन्ती और अर्थोत्पत्ति के समय मध्यमा तथा भेदमय व्यवहार के समय वैखरी वाणी के रूप में उल्लसित होते हैं।

**तृतीय आह्निक**—जिसका ऊपर वर्णन किया जा चुका है वह शिव शक्ति से तथा शक्ति शिव से रहित कभी भी नहीं होते और न इन दोनों में परस्पर मेल ही है। समस्त ज्ञान में समस्त आकार में सर्वत्र शिव ही अपनी शक्ति से समाविष्ट हैं। इससे यह नहीं समझना चाहिये कि शिव सुवर्ण आदि के समान विकार को प्राप्त होते हैं क्योंकि वे असीम अनन्त और स्वतन्त्र हैं। योगी के समान उनकी इच्छा शक्ति से ही सब कुछ उल्लसित होता है। भेद की कल्पना तो व्यवहार के लिये है। बन्ध मोक्ष भी परमार्थतः नहीं हैं। व्यवहारजगत् में जो कुछ हो रहा है वह सब उनकी इच्छाशक्ति का लीलाविलास है।

**चतुर्थ आह्निक**—इस विश्वब्रह्माण्ड में कोई भी पदार्थ शक्ति से शून्य नहीं है। इसप्रकार यदि बहुत से शक्तिमानों की कल्पना की जाय तो सर्वशक्तिमानों के स्वतन्त्र होने के कारण सर्वस्वातन्त्र्यरूप अतिप्रसङ्ग दोष आने लगेगा। इससे निष्कर्ष यह निकलता है कि संसार के सभी शक्तिमान् पदार्थ सापेक्ष हैं। केवल एक

परमशिव ही घट पट आदि अनेक स्वभाव वाली शक्तियों से अभिन्न शक्तिमान् एवं निरपेक्ष या स्वतन्त्र है। समस्त पदार्थों में परमार्थतः वही चित्स्वरूप है। जैसे असत्य कागज के नोट राजाज्ञा के कारण सत्यात्मक व्यवहृत होते हैं उसीप्रकार अन्य दर्शनों के अनुसार मिथ्या भी यह संसार उसी की इच्छा से सत्य प्रतीत होता है। अतः यह भी सत्य है मिथ्या नहीं। यहाँ तक कि शशशृङ्ग आदि भी सत्य हैं क्योंकि पद के रूप में प्रयुक्त वे शब्द निरर्थक प्रतीत नहीं होते। यह संसार न तो ईश्वर के द्वारा परमाणुओं से उत्पन्न किया जाता है और न ब्रह्म का विवर्त्त है। स्वयं शिव ही अपने स्वातन्त्र्यवश नानारूपों में उल्लसित हो रहे हैं। इसी कारण इस संसार का नाश भी नहीं होता। अर्थात् यह संसार न तो क्षणिक है और न स्फोटतत्त्वात्मक ही। शिबिकोद्वाहकन्यायेन समस्त पदार्थों में एकमात्र शिव ही व्यवस्थित हैं।

**पञ्चम आह्निक**—इस संसार में जितने भी पदार्थ हैं चूँकि सभी इच्छा ज्ञान क्रिया वाले हैं; चूँकि सर्वत्र निर्वृति का साहचर्य है यहाँ तक कि दुःख में भी धैर्य देखा जाता है और चूँकि घट आदि जड़ पदार्थ भी सत्तारूप क्रिया वाले होते हैं, अतः सर्वत्र चित्सत्ता का ही उल्लास समझना चाहिये। किसी को किसी भी पदार्थ का, अनुमान या शब्द आदि किसी भी प्रमाण से, ज्ञान सम्भव नहीं है। इस विषय में बौद्धों का क्षणभङ्गवाद भी युक्तियुक्त नहीं है। चूँकि सद्योजात शिशु आदि की, अशिक्षित होते हुए भी, स्तनपान आदि में प्रवृत्ति देखी जाती है, अतः इन सबसे यही निष्कर्ष निकलता है कि जड़ चेतन सभी पदार्थ सर्वज्ञ हैं। सभी अपने को जानते हैं। सभी पदार्थ सर्वात्मक हैं और इसप्रकार शिव ही नानारूपों में अपने को जानते हुए स्थित हैं। अर्थात् सब कुछ शिवरूप ही है।

**षष्ठ आह्निक**—उपनिषदों में वर्णित ब्रह्म की अनेकरूपता, पाञ्चरात्रों का वासुदेवब्रह्मवाद, श्रीमद्भगवद्गीता का विश्वरूपवाद, जैनों का अनेकजीववाद, सांख्यों का आत्मस्वातन्त्र्यवाद, न्यायवैशेषिक का ईश्वरनिमित्तकारणतावाद, कालकारणतावाद, बौद्धों का विज्ञानवाद तथा क्षणभङ्गवाद इन सबमें अविद्या की कल्पना करनी ही पड़ती हैं। फलतः सर्वत्र भेदवाद स्पष्ट है। इसके अतिरिक्त विज्ञानवाद, शून्यवाद, क्षणभङ्गवाद आदि में और भी अनेक दोष आते हैं। इसलिए यह मानना पड़ता है कि एक ही तत्त्व सर्वत्र स्थित है। अनेक तत्त्व मानने पर अनेक नायकों को मानना पड़ेगा; फिर अनेक नायक अनेक पञ्चकृत्य करेंगे फलतः कोई क्रिया नहीं होगी और संसार की सृष्टि स्थिति ही असम्भव हो जायगी। इसलिए यही परम सिद्धान्त है कि एक ही शिव अनेक रूपों में स्थित हैं और अनेक पदार्थ भी एक

॥ श्रीः ॥

श्रीमन्महामाहेश्वरोत्पलदेवाचार्यविरचित-
वृत्तिविभूषिता

# शिवदृष्टिः



## प्रथममाह्निकम्

**अस्मद्रूपसमाविष्टः स्वात्मनात्मनिवारणे ।**
**शिवः करोतु निजया नमः शक्त्या ततात्मने ॥१॥**

---

वृत्तिः

चिदाकाशमये स्वाङ्गे विश्वालेख्यविधायिने ।
सर्वाद्भुतोद्भवभुवे नमो विषमचक्षुषे ॥१॥

---

**टिप्पणी—विषमचक्षुष** इति—यद्धि प्रमाणप्रमेयलक्षणं विश्वं तद्भेदाभासेन मिथ्यैवेति नेत्रद्वितयेन द्योत्यते भगवता । परमार्थतस्तद्वत्तायामपि स्वात्मस्फुरत्तामात्ररूपत्वादस्य विश्वस्य न कापि भेदकलङ्कदोषकल्पनेति तृतीयनेत्रेण द्योत्यत इति । तच्च भगवत एव अन्यस्य तु न, भेदाविष्टातृत्वादिति । ततश्च तत्रैव नमस्कारो युक्तः । अन्यत्र तु किं फलमिति **वाक्यार्थसमन्वयदीपिकायां** निर्णीतमिति । तदेव

---

चिन्मयी

यस्याः पद्ममुखादजायत विधिर्विश्वस्य कर्त्ता प्रभु-
यामद्यापि भुवः सुराः प्रतिदिनं ध्यायन्ति कालत्रयम् ।
मुक्ताविद्रुमहेमनीलधवलच्छायाननां तामहं
वेदानां जननीं स्मराम्यवनतो निर्विघ्नतावाप्तये ॥

अस्मद् अर्थात् नमस्कर्त्ता रूप में समाविष्ट शिव, स्वयं अर्थात् वाणी, मन आदि करण रूप के द्वारा, स्वयं अर्थात् विघ्न के निवारणार्थ, अपनी शक्ति से आत्म-विस्तार करनेवाले शिव को नमस्कार करें । ( यहाँ नमस्कारकर्त्ता, नमस्कार के करण, विघ्न और नमस्कार्य सब कुछ शिव ही हैं—इस संकेत के द्वारा शैवदर्शन का मूलतत्त्व भी संकेतित है ) ॥१॥

विश्रमाकरसंज्ञेन स्वपुत्रेणास्मि चोदितः ।
पद्मानन्दाभिधानेन तथा सब्रह्मचारिणा ॥२॥
ईश्वरप्रत्यभिज्ञोक्तविस्तरे गुरुर्निर्मिते ।
शिवदृष्टिप्रकरणे करोमि षदसङ्गतिम् ॥३॥

प्रकृतशास्त्रानुसारेणेष्टदेवतानमस्कारं करोति शास्त्रकारः **अस्मद्रूपेति**—

योऽहं नमस्करोमि स शिवोऽस्मद्रूपेणैक्यं प्राप्तः । वस्तुस्थित्या हि सर्वतत्वविग्रहो वक्ष्यमाणनीत्या शिवः । स संसारार्थं मायाशक्तिकृतैक्याख्यात्या भावाननात्मस्थानाभासयति **ईश्वरप्रत्यभिज्ञा**प्रपञ्चितन्यायेन । ततस्तान् प्राणादीन् पुनः कांश्चिल्लोक-

---

समर्थयति—**स्वाङ्गे विश्वालेख्यविधायिने** इति । स्वाङ्ग इति न तु व्यतिरिक्ते क्वचन । यदुक्तं पूर्वगुरुणा—

निरुपादानसम्भारमभित्तावेव तन्वते ।
जगच्चित्रं नमस्तमै कलाश्लाघ्याय शूलिने ॥ इति ।
( स्त० चि० ५ )

भगवता वीरेण व्यासेनापि—

मम योनिर्महद् ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम् ।
संभवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत ॥ इति ।
( भ० गी० १४.१ )

कालिकाकारविश्वचित्रेणापि नास्य स्वरूपान्यथाभाव इत्याकाशसाम्यं व्यतिरेकध्वनिश्च । निर्भित्तावेव चित्रविधानमिति महदाश्चर्यम् ।

**स ब्रह्मचारिणेति**—"एकब्रह्मव्रताचारा मिथः स ब्रह्मचारिणः" इति कोशः । **प्रकृतशास्त्रेति**—प्रकृतशास्त्रं शैवाद्वैतनयः । अयमत्र सूक्ष्मार्थः—शास्त्रादौ 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि भवन्ति महतामपि ।' इति नयेनावश्यं तदुत्पुंसनार्थं नमस्कारो विधेयः । येन प्रस्फुरत्तन्महौजसा विघ्नाः कुण्ठशक्तयो न प्रभवन्ति । तत्र सर्वस्याप्रकाशत्वेनासिद्धया कि केन कस्य निरसनमित्याशयेनाह—**प्रकृतेत्यादि** । तथा च विश्वात्मनो विततरूपस्यानन्तशक्तेर्नमस्करणीयत्वम् । संकुचितसदाशिवादिज्ञानशक्तिस्वरूपपश्यन्तीधामासूत्रितस्वातन्त्र्यहानिस्वातन्त्र्यबोधात्मकस्य परोस्ततत्कर्तृत्वं तस्यैव संकुचितस्यापि तद्गुणोकारस्वरूपेण विश्रमेण गृहीतस्पन्दस्वरूपशाक्तमहिम्नोऽपि करणत्वमिति ।

**स** इति—मायाशक्तिकृतैक्याख्यातिभाजनभूतास्मद्रूपप्रमातृभूमौ समाविष्टः । **तत इति**-अनात्मस्थत्वे । **लोकेति**—प्रमेयभेदेनैव प्रमातृभेद इत्याशयं सूचयति **लोकयात्रासु** इत्यादिना । **यात्रा** = व्यवहारः । **अनयैवेति**—यथाभिन्नी-

**आत्मैव सर्वभावेषु स्फुरन् निर्वृतचिद्विभुः ।**
**अनिरुद्धेच्छाप्रसरः प्रसरद्दृक्क्रियः शिवः ॥२॥**

यात्रासु अस्मद्रूपप्रमातृभेदेन स्थापयिष्यन् भिन्नीकृतान् प्रमेयानपि घटपटादि-वैलक्षण्येनात्माभेदेन पश्यन् समाविशति इत्युच्यते। यावत्या च मात्रया समावेशस्तावन्मात्रसिद्धिसम्भवः। प्रथमस्तावत् कर्त्तृतानुसारी ज्ञानक्रियायोगः। यथोक्तं **स्पन्दशास्त्रे**—

न हीच्छानोदनस्यायं प्रेरकत्वेन वर्त्तते।
अपि त्वात्मबलस्पर्शात् पुरुषस्तत्समो भवेत् ॥ इति।
(स्प० का० १.८)

तथाऽन्यत्रोक्तम्––'ऐश्वरी प्रवृत्तिः' इति। अनयैव दृष्टया तत्तदृद्ध्यर्थ-मधिकतरः समावेशोऽभ्यसनीयः स्वप्रयत्नेनापीत्येतदपि सूचितम्। **समाविष्टश्च** शिवोऽपीत्युच्यते देवदत्तादिरपि च, उभयोरैक्यगमनाविशेषात्। स तथाविधः **शिवः** **ततात्मने** = परापररूपभगवत्सदाशिवादिप्रसरणमुखेनानन्तविस्ताराय निजस्वरूपाय परमशिवसंज्ञाय **नमस्करोतु**। लोट् निमन्त्रणादौ नमस्तेऽस्तु इतिवत्। वयं शिवात्मानः परमेश्वराय नमस्करवामेत्यर्थः। परत्वेन प्रथमपुरुषप्रयोगोऽकिञ्चिद्रूपत्वेन कृत्रिमाहंभावस्य कर्त्तृतामात्रं तत्त्वमिति दर्शनार्थः। सर्वं च शिवमयमिति नमस्कारे वाङ्मनसादिकरणमपि शिव एव। तदाह—**स्वात्मनेति**।

---

कृतानपि प्राणादीन् प्रमेयानात्माभेदेन पश्यति तथैव सर्वमपि व्याप्यमित्यर्थः। **निमन्त्रणादाविति**—नियोगकरणं निमन्त्रणम्, आवश्यके प्रेरणा इत्यर्थः। ततश्चा-प्रवृत्तप्रैष इति फलितोऽर्थः। तेन प्रेवणानवकाश एवेत्यर्थः। तदुक्तं **हरिणा**—

अप्रवृत्तस्य हि प्रैषे पृच्छ्यादेर्लोड् विधीयते।
प्रवृत्तस्य यदा प्रैषस्तदा स विषयो णिचः ॥ इति।

तेन '**करोतु**' इत्यत्रान्यप्रेरकत्वमिति न भ्रमितव्यम्।

एतेनेति––अयं श्लोको नमस्कारैकपरमार्थोऽपि प्रयुक्त इहोदाहरणीकृत एव मन्तव्य इत्याह––**गमनभोजनादिका** इति। तेनाभ्यवहारगमनजल्पसंवेशनादिकं कारकैर्भेदप्रथाभासकं फलेन च कार्यकारणभावाभासकं तत्सर्वं तस्यैव ततात्मनः स्फुरणमात्रमेव मन्तव्यमिति भावः। **सयुक्तिकमिति**––अनुभवानुसारी तर्को युक्तिः।

---

समस्त भावों में आत्मस्वरूप शिव का ही व्यवहार होना चाहिए क्योंकि वे निर्वृतचित्स्वरूप हैं। वे ही सर्वत्र इच्छा ज्ञान और क्रिया रूप में भासमान हैं। और इस प्रकार वे शिव ही अव्याहत इच्छाप्रसार वाले तथा ज्ञान और क्रिया के प्रसार वाले हैं ॥२॥

विघ्ना अपि तदात्मान एव निवार्याः तदाह—**आत्मनिवारण** इति। नमस्कारे चास्मदीयेच्छादिशक्तिः शैव्येवेत्याह—**निजया शक्त्या** इति। एतेन सर्वा एव क्रियाः सकारकाः सफलाश्च गमनभोजनादिका एवमेवानुगन्तव्या इति दर्शितम् ॥१॥ इदानीं समस्तशास्त्रार्थं संक्षेपेण सयुक्तिकं प्रतिजानीते—**आत्मैवेति**।

**सर्वभावेषु** स्वात्मैव शिव इति व्यवहर्त्तव्यमिति प्रतिज्ञा। **निर्वृतचिदित्यादि**-विशेषणकलापो हेतुः। **स्फुरन्** इति धर्मिणो हेतोश्च स्वसंवेदनप्रत्यक्षं प्रमाणम्। अत एव **स्फुरन्** इति पृथक् पदम्। निर्वृतचित्त्वाद्येव च शिवत्वमित्यर्थाच्छिवलक्षण-मपि दर्शितम्। तस्मिंश्च सिद्धे विषये, शिवत्वव्यवहारमात्रं तद्विषयं साध्यत **ईश्वर-प्रत्यभिज्ञोक्त**क्रमेण। यथा च चिन्निर्वृतीच्छाज्ञानक्रिया घटपटपर्यन्तसर्वभावेषु भास-

---

**चिद्विभुरिति**—स्वप्रकाश एवेत्यर्थः। **अनिरुद्धेति**—अहंप्रथात्वेन स्वातन्त्र्यात्। **प्रसरदिति**—घटादीनां यत् पार्यन्तिकं पारमार्थिकं रूपं स एव। **शिव इति**—अयमर्थः—सर्वभावानां य आत्मा वेद्यताख्यः स एव शिव इति। तं विना "प्रागिवार्थोऽप्रकाशः स्यात्।" ( ई० प्र० १.५.२ ) इति नीत्या सवन्ध्यप्रसङ्गः। अत एव च न बाह्यं नाम किञ्चन परमार्थतो विद्यते। एवं चार्थस्य प्रकाशत्वे प्रकाशोऽप्यर्थोऽर्थोऽपि प्रकाश इति भावगर्भीकारेण **व्यासमुनिना गीतासूक्तम्**—यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति। ( ६.३० ) इति। तथा—सर्वभूतस्थ-मात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ( ६.२९ ) इति च। वृत्तिकृता चान्यत्रोक्तम्—अर्थानां प्रकाशात्मतया परमात्मत्वेन विश्वरूपत्वात्।' अन्यत्रोक्तम्—एकैकत्र च तत्त्वे षट्त्रिंशत्तत्त्वरूपता विद्यते।' इति। तथा वेदान्तिनोऽप्याहुः—'प्रदेशोऽपि ब्रह्मणः सार्वरूप्यमनतिक्रान्तोऽविकल्प्यश्च।' इति। अत एव च शरीरमेव च ये षट्-त्रिंशत्तत्त्वमयं शिवरूपतया पश्यन्ति, अर्चयन्ति, तेऽपि सिध्यन्ति घटादिकमपि वा तथाभिनिविश्य पश्यन्तीति नास्त्यत्र विवादः।

प्रतिज्ञेति—परप्रतीत्यै पञ्चावयवं वाक्यमुदाहरणीकरोति प्रतिज्ञेति। ससाध्यं पक्षकथनं प्रतिज्ञा। **हेतुरिति**—लिङ्गवाचको हेतुः। **धर्मिणः** = स्वात्मैव शिव इत्यस्य। **हेतोश्च** = निर्वृतचिदित्यस्य। **प्रमाणमिति**—अनुमानं हि प्रत्यक्षमूलम्। **निर्वृतचित्त्वाद्येवेति**—निर्वृतिः = स्वप्रकाशस्वरूपविश्रान्तिः, आनन्दलक्षणा, तत्र नित्ययोगे मत्वर्थेऽच्प्रत्ययः। तेन चितः समासकरणं वृत्तौ पदानामेकार्थीभावात् अत्यन्तावियोगमेकार्थीभूततां च प्रकाशानन्दयोर्दर्शयद् विज्ञानानन्दरूपस्य भगवतो धर्मित्वं कथयति। उक्तं **चेश्वरप्रत्यभिज्ञायाम्**—

किन्तु मोहवशादस्मिन् दृष्टेऽप्यनुपलक्षिते।
शक्त्याविष्करणेनेयं　प्रत्यभिज्ञोपदर्श्यते॥ (२.१.३) इति।

**स यदाऽऽस्ते चिदाह्लादमात्रानुभवतल्लयः ।**
**तदिच्छा तावती तावज्ज्ञानं तावत्क्रिया हि सा ॥३॥**

मानेषु स्फुरन्ति तथाऽग्रतो वक्ष्यते । शक्तिशक्तिमतोरभेदात् शक्तिमतश्चैक्यात् शक्तिपञ्चकं परापराद्यवस्था व्यवहर्तृप्रमात्रपेक्षयेतीश्वरप्रत्यभिज्ञोक्तनीत्या पुरस्ताद् वक्ष्यते । निर्वृता = वेद्यनिराकांक्षा = पूर्णा चिद् यस्य सः, तथा **विभुः**, आत्मसात्कृतसमस्तवेद्यार्थः । अनिरुद्धः इच्छाप्रसरो यस्य । प्रसरन्त्यौ दृक् = ज्ञानं क्रिया च यस्य स, तथालक्षणः **शिवः** सर्वेष्वात्मैव ॥२॥

एवं सर्वं शिवरूपमिति स्वसंवेदनसिद्धे व्यवहारमात्रं साध्यमिति स्थिते वाद्यन्तरविमतिं निराकरिष्यन् परदशातः प्रभृति घटपटादिस्थितिपर्यन्तमेवंरूपशिवताऽवस्थितिसादृश्यप्रतिपादनं प्रस्तौति—स यदेति । शिवैक्याख्यातिरूपभ्रान्तिमयसंसारावस्था यावन्नोन्मिषति तावदपि तावत्येवोक्तरूपशिवता । तथा च शक्तिपञ्चकमपि तदानीमेकरूपमपि व्यवहारापेक्षया कार्यसम्भवादस्त्येव । तथा हि—परापरावस्थायां योऽहमिति सहजप्रत्यवमर्शात्मा प्रकाशः स एव परानपेक्षः पूर्णत्वादानन्दरूपो निर्वृतचिन्मयः स्थित एव । सैव स्वतन्त्रा मुख्या शिवता । तदुक्तम्—**चिदाह्लादेति** । पूर्णचिदानन्दमात्रेऽनुभवः = प्रकाशनं न तु बाह्ये, तत एव तत्रैव**लयो यस्य** स तथा । अनेन निर्वृतचित् कथिता । इच्छाज्ञानक्रियास्तु भिन्नविषयाद्य-

**तथाऽग्रत** इति—**'घटादिग्रह'** इत्यादि श्लोके । **शक्तिशक्तिमतोरिति**—अत्र शक्तिपञ्चकेनैव भेदमाशङ्क्याह—शक्तिशक्तीत्यादि । **शक्तिमतश्चेति**—तस्य स्वात्मन्यपि भेदमाशङ्क्याह—**शक्तिमतश्चेत्यादि** । **परापरेति—सदाशिवत्वमुद्रेकादित्यादि**-श्लोके ।

**ईश्वरप्रत्यभिज्ञेति**—ऐक्ये सिद्धे पूर्णत्वस्य बलादेव लाभ इति व्यतिरिक्ताकाङ्क्षावैकल्यात् ।

प्रकाशस्यात्मविश्रान्तिरहंभावो हि कीर्त्तितः ।
उक्ता च सैव विश्रान्तिः सर्वापेक्षानिरोधतः ॥
स्वातन्त्र्यमथकर्तृत्वं मुख्यमीश्वरताऽपि च ॥ इति ।

( अ० प्र० सि० २३ )

परमानन्द स्वभाव इत्यर्थः । **अनिरुद्धेति**–यतः सर्वभावेषु 'आत्मा 'अहम्' इति स्वतन्त्रः तत एव । **दृक्ज्ञानमिति**—प्रकाशो विमर्शश्च ।

जब वे शिव पूर्ण चिदानन्दमात्र में ( न कि बाहर ) प्रकाशित होते रहते हैं और उसी में उनका लय होता रहता है तो उस समय उनकी समस्त इच्छा सारा ज्ञान और सम्पूर्ण क्रिया सब कुछ उनमें लीन रहती है ॥३॥

सुसूक्ष्मशक्तित्रितयसामरस्येन वर्त्तते ।
चिद्रूपाह्लादपरमो निर्विभागः परस्तदा ॥ ४ ॥

पेक्षया स्फुटीभवन्ति । परावस्थायां पुनः 'पूर्णोऽहम्' इत्येव स्वस्वभावः प्रकाशते । तावत्प्रकाशत्वात् तदेव ज्ञानम्, संरम्भरूपत्वात् सैव क्रिया । तत्स्वभावेन तदभ्युपगमादिच्छाऽपि स्थितैवेत्याह—**तदिच्छा तावतीति** । तावच्च स्वरूपं क्रियेति योज्यम् । अथवा **तावज्ज्ञानमिति** तावच्छब्दः क्रियायां स्त्रीलिङ्गः परिणमनीयः । द्वितीयस्त्वन्ते तावच्छब्दः क्रमार्थः परापराद्यवस्थापेक्षः ॥३॥

अत एव भिन्नविषयाभावेऽपि अभ्युपगमप्रकाशसंरम्भाणां सर्वदा प्रकाशमयत्वेनाविचलनादिच्छादिव्यवहारयोग्यतैवेत्युक्तम्—**सुसूक्ष्मेति** । सुसूक्ष्मत्वमेषितव्याद्यभावेन विभागापरिकल्पनात् । अत एव शक्तिसामरस्यं पूर्णचिन्मात्रप्रकाशनात्मत्वात् **चिद्रूपाह्लादपरत्वं** चोक्तम् । सैव च निर्विभागता परावस्था यदैवमास्ते **परस्तदे**त्युक्ता ॥ ४ ॥

अन्यदशायामपि सा तथाभूतज्ञेयादिशून्यशुद्धपरशिवावस्थाऽस्तीत्याह—**न परमिति** ।

---

**वाद्यन्तरेति**—वेदान्तानां भिन्नवेद्यवादिनां च । **तावतीति**—कथितव्यापिका । **कार्येति**—कार्येण कारणानुमानम् । **तथेति**—तत्रादौ परापरावस्थायाश्चिदानन्दतां समर्थयति । **तत** इति—चिदानन्दमात्रव्यतिरिक्तस्य भिन्नज्ञानवदभावात्तत एव प्रकाशस्तत्रैव लयश्च ।

**भिन्नेति**—तेन न भिन्नविषयाप्रविभागदशायां व्यभिचार इति भावः । अनेन संविदानन्दमात्मनः सर्वत्रैकरूपत्वेनानपायित्वेन धर्मिरूपेण शक्तिमदात्मनाऽवस्थितस्य भगवतः स्वातन्त्र्योद्रेकबलेनोन्मेष्यमाणानां चेच्छादीनां शक्तित्वं द्योतितम् । **परिणमनीय** इति—तावती क्रियेत्यर्थः । **परापरेति**—परावस्थायां क्रमाभावात् । अभ्युपगमः = इच्छा । प्रकाशः = ज्ञानम् । संरम्भः = क्रिया । **सर्वदेति**—अव्यभिचारेणेत्यर्थः । **सुसूक्ष्मेति**—सुसूक्ष्मतयैवात्र स्थूलदर्शिनां विशुद्धबोधात्मवादिनां विकल्पपक्षीकृतविमर्शानां भ्रान्तिरित्यर्थः ।

**अन्यदशेति**—घटपटादिरूपभेदप्रथारूपायामित्यर्थः ।

**न परमिति**—ननु पूर्वम् **'आत्मैव सर्वभावेषु'** इत्यनेन सर्वपदार्थानामात्माकार एव

---

उस समय इच्छा ज्ञान और क्रिया ये तीनों सूक्ष्म शक्तियाँ समरस अवस्था ( equilibrium ) में रहती हैं । और इसीलिए वह चिद्रूप आह्लादस्वरूप परमशिव की निर्विभाग अवस्था होती है । वही परावस्था है ॥४॥

**न परं तदवस्थायां व्यवस्थैषा व्यवस्थिता ।**
**यावत्समग्रज्ञानाग्रज्ञातृस्पर्शदशास्वपि ॥ ५ ॥**

न केवलं परापराद्यनाविर्भाव एवैवं नियमः, यावदपरावस्थायामपि । सर्वविकल्पादिज्ञानानामग्रत उत्पित्सावस्थायां ज्ञानज्ञेयानाविलज्ञातृस्वरूपसंस्पर्शोऽवश्यं भावीति तदवस्थास्वपि परव्यवस्था । यद्यपि तदा पुर्यष्टकलक्षणज्ञात्रवस्थानात् सौषुप्तवत् न परावस्था, तथापि यदा ज्ञानाग्रभागेषु विश्राम्यति क्वचित् तदा परता । न च प्रमाणभूमौ विश्रान्तिः, तत्रापि प्राणस्पन्दात्मकज्ञेयव्याकुलितत्वात् । ततः प्राणादिज्ञेयज्ञानस्याप्यग्रतो विश्रान्तिः । वस्तुतः सौषुप्ताग्रभागिनी परता स्थितैव, लक्ष्यते च, प्रकाशस्यालक्ष्यमाणत्वाभावात् । तथा फलेऽपि मयैतज्ज्ञातमिति प्रमाणफलभूतज्ञानान्तरोदये तदा ज्ञानमात्रे निर्वृतिमति विश्रान्त्या । अथवा यथा समग्रज्ञानानामारम्भे, तथा फले परिसमाप्तौ तत्रैव विश्रान्त्या । तद्विश्रान्तिं विना अर्थो ज्ञात एव न भवति ।

समग्रत्वमनेकप्रकारकत्वेन ज्ञानानां मध्यदशायामेव प्रत्यगात्मत्वेन । पूर्वापरकोटयोस्तु एकविशुद्धशिवतैव सर्वेषाम् । एतच्चे**श्वरप्रत्यभिज्ञायां** परीक्ष्यम् ॥५॥

---

वेद्यताख्योऽस्ति शिव इति स्थापितं तदेव समर्थनीयम्, कृतमनयोक्त्या **'स यदाऽऽस्ते'** इत्यादिकया; यतः प्रकृतमपहायान्यद् ब्रुवत उन्मत्तभाषणमिति प्रकृतविघाताख्यं दोषमाशङ्क्याह—**न परमिति** । तत्रादौ शक्तिमत्स्वरूपमेव व्यवस्थापितम्, तस्मिंश्च सिद्धे मूलकारणेऽन्यद्वर्ण्यमानं निर्भित्तिचित्रन्यायेनान्यथा घटमानं सेत्स्यतीति भावः ।

**नियम इति**—सर्वशक्तिसामरस्यस्वरूपशक्तिमदवश्यंभावः । **उत्पित्सेति**—उत्पतितुमिच्छा उत्पित्सा । यद्यपीति—ननु चास्तु तत्र ज्ञानज्ञेयानाविलज्ञातृस्वरूपस्पर्शस्तथापि कथं परव्यवस्था ? नहि तेनैव तद्भावः, अस्ति च तादृक्स्वरूपं सौषुप्तम्, यतो मलेन न्यक्कृतः कलया तु प्रबुद्धः इवात्र तन्न्यक्कारेण सुष्ठु सुप्त इति तत्रापि ज्ञात्रवस्थानेऽपि सुषुप्त इति कथ्यत इत्याशयेनाह—**यद्यपीति** । का पुनरपरावस्था इत्याह—**समग्रत्वमिति** । **एवमिति**—अपूर्वप्रक्रियया सिद्धेऽर्थे सति । समर्थनादिति—तथा हीत्यादिना। । **निगमितः** = निगमावयवेन निश्चायितः । **अनुवादेनेति**—परावस्थायां पुनरित्यादिना ।

**यदा त्विति**—इत्थं शुद्धबोधस्वरूपात्मनि शिवतत्त्वे शक्तिपञ्चकमैक्यापादनाय समर्थितम्, तत्प्रसङ्गेन चापरावस्थायामपि तस्य तादृग्रूपताप्रतिपत्तिदार्ढ्यार्थं पुनरपि

---

यह ( ज्ञेय ज्ञातृ ज्ञान आदि से शून्य ) शिवावस्था केवल परावस्था में ही नहीं होती बल्कि समस्त ज्ञान ज्ञातृ ज्ञेय की प्रथमप्रथमोन्मेषावस्थाओं में भी शिव की वही परावस्था रहती है ॥५॥

**स्थितैव लक्ष्यते सा च तद्विश्रान्त्या तथा फले ।**
**एवं न जातुचित् तस्य वियोगस्त्रितयात्मना ॥६॥**
**शक्त्या निर्वृतचित्त्वस्य तदभागविभागयोः ।**
**यदा तु तस्य चिद्धर्मविभवामोदजृम्भया ॥७॥**

सर्वत्र शक्तिपञ्चकस्वभावमुपसंहरन्नाह—**एवं** नेति । **एवम्** = उक्तप्रकारेण, **त्रितयात्मना** = इच्छाज्ञानक्रियारूपया, **शक्त्या**, न **वियोगः** कदाचिदपि । **निर्वृतम्** = निर्विवादम्, **चित्त्वम्** = चिद्रूपत्वम् यस्य, तथा चिदानन्दशक्त्योः परापराद्यवस्थास्वपि समर्थनात् । केवलं परावस्थायामेषितव्याद्यभावादिच्छाद्यभावशङ्कायां तत्संभवो निगमितश्चिदानन्दानुवादेन । तासां शक्तीनामविभागविभागयोः परत्वापरत्वावस्थाभेदेषु ज्ञेयादिसद्भावे शक्तीनां विभागव्यवहारात् तस्य प्रमातुरिच्छादिशक्तिभिर्न विरहः ॥ ६-६½ ॥

विभागे यथा शक्तिपञ्चकस्थितिस्तथा वक्तव्यम्; तत्क्रमेणाह—**यदा त्विति** । चिद्रूपस्य शिवभट्टारकस्य **धर्मः** = स्वभावो यो **विभवः** = पञ्चविधकृत्यनिर्वृतियोग्यता, तस्य **आमोदः** = चमत्कारः तथास्वरूपपरामर्शरूपः, तस्य **जृम्भा** = विश्वात्मतया विकसनम् । यदुक्तं मया स्तोत्रे—

---

समर्थितमिति सिद्धं परशिवापरनरावस्थायां शक्तिपञ्चकसामरस्यात्मकं पूर्णमेवानन्दमयं चित्स्वरूपमास्त इति । तत्र या पुनः परापरा स्पन्दात्मिका शक्तिलक्षणावस्था, तत्रापीच्छादिपञ्चकसम्भवं साधयति—**यदात्वित्यादिना** । **सृष्टीति**—अयमेव ह्यस्यान्यवादिभ्यो विशेषः—

सर्गसंहृतिकर्त्तारं प्रलयस्थितिकारकम् ।
अनुग्रहकरं देवं वन्देऽहं भक्तवत्सलम् ॥ इति ॥

---

जिस प्रकार प्रथमोन्मेषावस्था में, उसी प्रकार समस्त ज्ञान आदि की फलोपलब्धि ( 'मैंने जान लिया' इत्यादि ) में भी प्राणादि की विश्रान्ति के कारण शिव की वही अवस्था होती है । इस प्रकार इच्छा ज्ञान क्रिया रूपात्मक तीन शक्तियों का तथा चित् और आनन्दात्मक शक्तियों का अर्थात् इन पाँचों का उस प्रमाता से वियोग नहीं होता क्योंकि उन पाँचों शक्तियों को अभागावस्था तथा विभागावस्था का परापरावस्था में भी समर्थन रहता है ॥६॥

जब उस परमभट्टारक शिव का चैतन्य अपने स्वभाव के वैभव अर्थात् पंञ्चविध[1] कार्य करने की योग्यता के स्फुरण का प्रारम्भ होने के कारण अनेक प्रकार की सृष्टि करने के लिए उन्मुख होता है तो वह उसकी इच्छा का प्रथम सर्वसूक्ष्मकाल होता है ॥७-८॥

१. सृष्टि स्थिति प्रलय अनुग्रह और तिरोधान ।

विचित्ररचनानानाकार्यसृष्टिप्रवर्त्तने ।
भवत्युन्मुखिता चित्ता सेच्छायाःप्रथमा तुटिः ॥८॥
सा च दृश्या हृदुद्देशे कार्यस्मरणकालतः ।
प्रहर्षावेदसमये दरसन्दर्शनक्षणे ॥९॥
अनालोचनतो दृष्टे विसर्गप्रसरास्पदे ।
विसर्गोक्तिप्रसङ्गे च वाचने धावने तथा ॥१०॥

स्फारयस्यखिलमात्मना स्फुरन् विश्वमामृशसि रूपमामृशन् ।
यत्स्वयं निजरसेन घूर्णसे तत्समुल्लसति भावमण्डलम् ॥
( उ० स्तो० १३.१५ ) इति ।

घूर्णनं जृम्भा उक्ता तया **जृम्भया** हेतुभूतया, स्थितिस्वरूपस्यैव मायीयाभेदाख्यातिवैचित्र्यरचनोपलक्षिता, तत्स्वभावा या **नानाकार्यसृष्टिः**, तत्प्रवर्त्तने यदा **उन्मुखिता** = उन्मुखवदाचरिता, वस्तुतो द्वितीयाभावात् नैरपेक्ष्येणान्तर्मुखित्वात् । **चित्ता** = चैतन्यमेव, तदा सा **तुटिः** = सूक्ष्मकालपरिच्छिन्न इच्छाप्रथमभागः । अत्र चैतावच्छक्तिकलापो व्यवहर्त्तॄणां परमार्थपदमारुरुक्षतां संभाव्यत इत्येवं निर्दिश्यते, न तु मायातत्त्वादूर्ध्वं कालविभागसंस्पर्शः । अथवा मायोर्ध्वेऽपि परापररूपत्वादवस्थाविशेषस्य कालविभागोऽपि स्यादित्यत एव तुटिरित्युक्तम् । सर्वं चैतत्प्रत्यभिज्ञायामुक्तम् ॥८॥

अत्रेति—सक्रमत्वं हि लौकिक्याः क्रियायाः कालशक्तितः ।
घटते न तु शाश्वत्याः प्राभव्याः स्यात्प्रभोरिव ॥
( ई० प्र० २.१.२ )

इति नीत्या यथा प्रभोः सक्रमत्वमसंभाव्यम्, तथा तच्छक्त्या अपि स्वातन्त्र्येच्छारूपाया इत्याशङ्क्याह—**अत्र चे**त्यादि । कालयोगाद्धि तस्या अनित्यताऽपि भवेदित्यर्थः । अथवा पक्षान्तरेण तां युक्त्याङ्गीकरोति—**मायोर्ध्वेऽपीति** । तेन परापरतयेदन्तोन्मेषे तत्रावश्यं सूक्ष्मकालशक्तिरस्त्येवेति भावः । **कालविभागोऽपीति**—अपिशब्देन विद्युदाभासवदस्यावस्थानं द्योतयति ॥८॥

जिस प्रकार हृदय में पूर्व चिकीर्षित कार्य के स्मरण के समय या आनन्दात्मक समाचार सुनने के समय, भय का कारण दिखलाई पड़ने पर, अश्रुतपूर्व आश्चर्यात्मक वस्तु के दृष्ट होने पर, अत्यन्त कष्टप्रद मल का त्याग होने के समय, किसी को अन्तिम विदाई देते समय, शीघ्र पतन धावन इत्यादि में सम्पूर्णशक्ति का मिश्रण हो जाता है पूर्वापर का ज्ञान नहीं रहता उसी प्रकार परमशिव की इच्छा का प्रथमोन्मेषकाल समझना चाहिए ॥९-१०॥

सा च सूक्ष्मोन्मुख्यशक्तिरूपा लक्ष्या हृत्प्रदेशे पूर्वचिकीर्षितविस्मृतकार्यस्मरणे; तथा प्रहर्षहेतुपुत्रजन्माद्यावेदनकाले; दरस्य = भयस्य, संदर्शनप्रारम्भक्षणे; **अनालोचनतः** = सहसैव इष्टे **दृष्टे**; चरमधातुविसर्गस्थाने तथा विसर्जनीयभाषणप्रसङ्गे; त्वरितग्रन्थवाचने; धावनविधौ चेति। एतेष्वेवावसरेषु सा पूर्वोक्तक्रमेण सर्वशक्तीनां **विलोलता** = मिश्रीभावः ॥ १०<sup></sup>॥

---

**दृश्या** = स्फुटं लक्षणीया। **प्रहर्षेति**—प्रियतमपुत्रमृतोत्थितिवार्त्ताश्रवणकाले। **दरेति**—भयारम्भप्रथमक्षणे। **अनालोचनत** इति—अश्रुतपूर्वाश्चर्यवस्तुनोऽकस्माद् दर्शने। **विलोलतेति**—एवं या निर्मातृतामयी अभ्युपगमलक्षणा प्रमातृता सैवेच्छा। सा च सहृदयानां स्वसंवेदनसिद्धत्वादनपह्नुतस्वभावैव स्थिता। यथा 'गच्छामि' इत्यादौ सामान्यरूपत्वेन यद्गन्तव्यादिकं ग्राह्यं शरीरेन्द्रियप्राणबुद्ध्यादि, विशेषानुल्लेखेन च यद् ग्राहकम्, तदन्योऽन्याभासासामान्यलक्षणं पश्यन्तीशब्दवाच्यमिच्छालक्षणं प्रसरं विविच्य, तत्प्रत्यभिज्ञोपायं प्रबुद्धान् प्रति विषयाभिव्यक्तिपूर्वमाह—**सा चेत्यादि**। एतच्च—

अतिक्रुद्धः प्रहृष्टो वा किं करोमीति वाऽऽमृशन्।
धावन् वा यत्पदं गच्छेत् तत्र स्पन्दः प्रकीर्त्तितः॥ (१.२२)

इत्यादिना **स्पन्दे** संगृहीतम्। तथा—

कामक्रोधलोभमोहमदमात्सर्यगोचरे ।
बुद्धिं निस्तिमितां कृत्वा तत्तत्त्वमवशिष्यते॥ (वि० भै० १०१)
आनन्दे महति प्राप्ते दृष्टे वा बान्धवे चिरात्।
आनन्दमुद्गतं ध्यात्वा तल्लयस्तन्मना भवेत्॥ (वि० भै० ७१)
क्षुताद्यन्ते भये शोके वारणे विद्रुते रणे।
कुतूहले क्षुधाद्यन्ते ब्रह्मसत्ता समीपगा॥ (वि० भै० ११८)

इति। अयमत्र भावः—सर्वशक्तिपरिपूर्णतात्मकं चितो यद्रूपं तद् यदा स्वातन्त्र्यात्संवित्स्वभाव आमृशति, तत उन्मुखीभूतायां चिद्रूपतायां तत्प्रसरप्रथमविकासलक्षणायामिच्छाकलिकायां स्थितः सर्वाविभागेन स्थितिं भाविन उपयोगिरूपस्य प्रमातृप्रमाणप्रमातव्यवर्गस्य विमृशन् भाविभेदाः शक्तीरभेदकल्पेनैव पिण्डीकृताः सतीर्गोलकशिम्बिकादिविकल्पेनोत्थापयति। तत एव च भाविनियतक्रमककार्यं जायते। यथा—श्लोकं स्मरेयममुकमिति सुस्मूर्षयैकयैव मध्यवर्त्तिषु वर्णपदादिषु प्रत्येकस्मृतिसन्ततिप्रबोधकारणमेषणमन्तरेणैव नियतक्रमकस्मरणपरम्परोदय इति।

**धावनेति**—यदि हि धावनादौ अभिन्नस्य प्रमातृप्रमेयरूपस्यानिर्दिशितविभागस्यापि वस्तुतः प्रकाशो न स्यात्, तत्त्वरितं लिपिपाठे वेगसरणे त्वरिताभिधाने

**एतेष्वेव प्रसङ्गेषु सर्वशक्तिविलोलता।**
**कुत्सितेऽकुत्सितस्य स्यात्कथमुन्मुखतेति चेत् ॥११॥**

---

सुखदुःखात्मकत्वेनाशुद्धत्वाद्धेयेऽस्मिन् कार्ये कथमौन्मुख्यमित्याशङ्कां निवारयन्नाह—**कुत्सितेत्यादि**। मायाशक्तिकृतपूर्णस्वरूपाख्यातिमयचित्रकार्यतापन्नस्वरूपप्रसरणरसात् प्रभोरस्य तद्रूपस्य कार्यभेदस्य कुत्सितत्वमयुक्तम्। तथा हि—परापरावस्थायां सदाशिवेश्वररूपत्वे 'विश्वमहम्' इति विश्वरूपत्वमेव संविदि स्फुरति। अपरावस्थायामपि 'अहं घटमिमं वेद्मि' 'घटोऽयम्' इति वा द्वैतदृष्टौ चिदात्मकतां विना प्रकाशमानतैव नोपपद्यत इति तद्रूपतैव। किन्तु मायाशक्तिवशादभेदापरामर्श इति

---

रेखातो रेखान्तरं देशाद्देशान्तरं स्थानकरणादेः स्थानकरणान्तरं च गच्छतस्तांस्तांस्त्यक्तव्यांस्त्यक्तवतोऽपरामर्शतस्तयोस्त्यागादानयोः कर्त्तारमनभिमृशतस्तानि विचित्राणि त्यागोपादानानि कथं भवेयुः परामर्शपूर्वकतयैषां दृष्टत्वात्। तदिमानि भवन्ति स्वकारणमनुमापयन्ति, न चासौ भेदेनैव परामर्श एषामिति। भेदेन हि परामर्शे वाचिकमानसपरिस्पन्दपरम्परातोऽभिलापसंकेतस्मरणप्रबन्धसद्भावे त्वरिततैव न निर्वहेत् ॥१०½॥

अकुत्सितस्य = स्वस्वरूपानन्दविश्रान्तस्य। **रूपेति**—स्वरूपप्रसरणमेवास्यानन्दास्वाद इत्यर्थः। **अयुक्तिमत्** = अयोग्यम्। **मायेति**—मीनाति पशुप्रमातॄन् इति माया, सा चासौ शक्तिः। तेन परमेश्वरस्य स्वातन्त्र्यमेव यच्चिकीर्षालक्षणम्, तेनाहमित्यखण्डितेऽपि स्वरूपे भासमाने या तत्रैवेदमिति प्रतीतिः स्वरूपप्रसरणरूपा, सैव मायाप्रमातॄन् प्रति मायाशक्तिः। **अख्यातीति**—तेन शक्तिमता स्वस्वातन्त्र्यरूपया मायाशक्त्या कृता या पूर्णस्याख्यातिरिदमहमिति। **तद्रूपस्य** = स्वरूपप्रसरणरूपस्य। **परापरावस्थायाम्** = सदाशिवेश्वररूपत्वे। यद्यप्यत्र शुद्धविद्यास्वरूपोन्मीलनं न कृतम्, तथापि तदभावोऽपरावस्थात्वं तस्या न मन्तव्यम्, यतो यथा शिवतत्त्वस्य यदौन्मुख्यं सा शक्तिरिति भण्यते न परावस्थायां शिवतत्त्वात् पृथग् गणनीयतां गता; तथा सदाशिवेश्वरयोरपि बहिरौन्मुख्यं विद्येति भण्यत इति न तस्याः पृथगिह निर्देशः।

**स्फुरतीति**—तेनात्र न कापि कुत्सितत्वशङ्केत्यर्थः। **अपरेति**—अत्रेमं घटमिति यदि प्रमातृविश्रान्तः प्रकाशस्वरूपो न स्यात्, तर्हि 'अहम्' इत्यत्राहन्ताश्लिष्टः कथं भासेत। **चिदात्मकतामिति**—नन्वस्तु सूक्ष्मो विमर्शोऽहन्ताविश्रान्तत्वात्

---

यदि कोई यह प्रश्न करे कि स्वस्वरूपानन्द में विश्राम करने वाले निर्मल सदाशिव की, सुख-दुःखात्मक होने के कारण अशुद्ध एवं घृणास्पद इस संसार की रचना में प्रवृत्ति क्यों होती है? तो इसका उत्तर है कि सदाशिव अपनी माया-

